ऐसा निश्चय करके उसने वसुदेव से साथ देवकी का विवाह कर दिया। यद्यपि कस के हृदय मे दूसरी बात थी, उसका हृदय कुटिलता से भरा हुआ था, लेकिन ऊपर से उसने वसुदेव के साथ खूब कपट–स्नेह प्रकट किया और वसुदेव की खूब सेवा की। वसुदेव ने इससे प्रसन्न होकर कह दिया – आप जो चाहे वही मैं आपको दूगा। कस जानता था – वसुदेव क्षत्रिय हैं और जो बात मुह से निकालेगे उसका अवश्य पालन करेगे। अतएव कस ने कहा – यदि आप मुझ पर कृपा रखते हैं तो मैं आपसे यह चाहता हू कि मेरी बहन देवकी के गर्भ से जो बालक उत्पन्न हो, वे सब मुझे सौंप दिय जाये और मैं अपनी इच्छा के अनुसार उनका उपयोग कर सकू।' वसुदेव के हृदय मे लेशमात्र भी यह आशका नहीं थी कि कस अपनी बहन के बालको को मार डालेगा। अतएव उन्होने सहज भाव से स्वीकृति दे दी। कस यह स्वीकृति पाकर मानो निहाल हो गया। उसमे नई जान–सी आ गई।

वसुदेव जैसे सत्यवादी के छ बालक मारे जावे यह नही हो सकता। इस सबध मे शास्त्र मे कहा है – सुलसा के मृत पुत्र होते थे। उसने हरिणगमेषी देव की उपासना की। देव ने कहा – 'मृत बालक को जीवित कर देना मेरे सामर्थ्य से बाहर है। मगर तुम्हारे मरे हुए बालको के बदले मे मैं ऐसे बालक ला दूगा, जिनकी समानता कोई बालक न कर सकेगा।' इस प्रकार जब देवकी के बालक होता तभी सुलसा के भी होता और देव सुलसा का मरा हुआ बालक देवकी के यहा रखकर देवकी का जीवित बालक सुलसा के पास पहुचा देता था। इस तरह देवकी के छ बालक सुलसा के यहा पहुच गये। सुलसा के जो मरे हुए बालक आते थे वे कस के सामने ले जाये जाते थे। कस उन्हे मरा हुआ देखकर ओर यह सोचकर कि यह मेरे डर के मारे मर गये हैं, अभिमान से फूल उठता था। फिर भी उसे सतोष न होता ओर वह उन मरे बालको को ही पछाड डालता था।

सातवी बार वह महापुरुष आया जिसका आज जन्मदिन है। ऐसा बालक देवकी के गर्भ मे आने के कारण ऐसे शुभसूचक स्वप्न आय। देवकी का शरीर इस प्रकार चमकने लगा जेसे काच की हडी मे दीपक रखने रा वह चमकने लगती है। देवकी ओर वसुदेव चकित थे। उन्हे लक्षणा रो यह मालूम हो गया था कि कोई महापुरुष गर्भ म आया है। देवकी को इरा प्रकार तजपूर्ण देखकर कस भी समझ गया कि अव मेरा काल वताया जान वाला बालक गर्भ मे आया हे। कई ग्रन्थकारो ने लिखा हे कि कस ने देवकी ओर वसुदेव को वेडी आर हथकडी से जकड दिया था ओर कारागृह म डाल दिया था। दोनो

पर अत्यधिक सख्त पहरे का प्रबन्ध किया गया था। उस मुसीबत मे पडे हुए वसुदेव देवकी से कहने लगे – यह सब मेरे वचनबद्ध होने का परिणाम है। ससार मे पतिव्रता महिलाए तो और भी होगी, लेकिन देवकी, तुम जैसी पतिव्रता का होना दुर्लभ है। तुमने अपने पति के वचन की रक्षा के लिए अपने लाडले लाल भी मरने के लिए कस के हाथ मे सौंप दिये। तुमने अपना सर्वस्व निछावर कर मेरे धर्म की रक्षा की है। सचमुच तुम इस ससार की सारभूत विभूति हो। आर्यललनाए तुम्हारा अनुकरण कर ससार मे पतिव्रत धर्म की रक्षा करेगी।

देवकी ने नम्रतापूर्वक मधुर स्वर मे कहा – नाथ, इसमे मेरा क्या है? यह शरीर भी आपका है। बालक तो जैसे आपके, वैसे ही मेरे हैं। मैं बालको को जितना प्यार करती हू, उतने ही आपको भी वे प्यारे हैं। बल्कि माता की अपेक्षा पिता को पुत्र से अधिक स्नेह होता है। दुर्योधन की माता गाधारी ने दुर्योधन का मोह त्याग दिया था, लेकिन धृतराष्ट्र पुत्र मोह न छोड सके थे। इस प्रकार पिता को पुत्र से अधिक प्रेम होता है। जब अधिक प्रेमपरायण आपने ही उन बालको को दे दिया तब मुझे क्या आपत्ति हो सकती है? इसके अतिरिक्त आपके कार्य मे किसी प्रकार का विसवाद खडा करना मेरे लिए उचित भी नही है।

जिस सत्य की रक्षा के लिए वसुदेव ने अपने सुकुमार और प्यारे बच्चे काल के हाथ मे सौंप दिये उस महान सत्य को आप भी अपनाइए और 'त सच्च भगवओ' –इस शास्त्र वाक्य पर पूर्ण श्रद्धा रखिए। स्मरण रखिए, बुद्धि एक प्रकार की वचना है। उसकी दौड बहुत थोडी है। सत्य इतना महान् और उच्च है कि वह बुद्धि की परिधि मे नही समा सकता। पत्थर तोलने की तराजू पर कदाचित् सुई तुल सकती है पर बुद्धि की तराजू पर सत्य नही तुल सकता। बुद्धि से तर्क–वितर्क उत्पन्न होता है और तर्क–विर्तक सत्य की परछाई भी नही पा सकता। प्रगाढ श्रद्धा के कटकाकीर्ण पथ पर चलने से सत्य के सन्निकट पहुचना पडता है। अतएव श्रद्धा को बुद्धि के वस्त्र न पहनाओ। विचार करो – सत्य की आराधना के लिए वसुदेव और देवकी ने अपने प्यारे पुत्र भी अर्पण कर दिये तो सत्य का अनुसरण करने के लिए हम क्या नही त्याग सकते? अगर ससार मे सर्वत्र सत्य की प्रतिष्ठा हो जाये और प्रत्येक के प्रत्येक व्यवहार मे सत्य भगवान के दर्शन होने लगे तो ससार का यह नारकीय रूप नष्ट हो सकता है। वकीलो को घर बैठकर और कोई उन्नतर आजीविका खोजनी पडे और कचहरी कच–हरी (सिर के बाल तक

हरने वाली) न रह जाये। वकीलो और अदालतो के आधिपत्य से ससार मे शाति के बदले अशाति का ही प्रसार हुआ है। यह सब सत्य से विमुख होने का परिणाम है। जब हृदय रूपी कुसुम मे सत्य के सौरभ का सचार होगा, तभी हृदय मे कृष्ण का जन्म हो सकेगा।

देवकी ने वसुदेव से कहा – पुत्र जैसे मेरे थे, वैसे आपके भी थे। जैसा दु ख मुझे हुआ है वैसा ही दु ख आपने भी अनुभव किया है। किन्तु आप पुरुष है, आप मे सहनशक्ति अधिक है। मैं स्त्री हू, मुझमे इतनी सहनशीलता और कष्टसहिष्णुता नही है। मैंने अब तक छ बालको का मरण–दु ख झेला है, पर अब कोई ऐसा उपाय कीजिए जिससे इस बार का बालक जीवित बचा रहे।

पुत्र के लिए दु ख होना स्वाभाविक है। मनुष्य की तो बात ही क्या उन पक्षियो को भी सतान के वियोग की वेदना असह्य हो जाती है जिनमे सतान का नाता अत्यन्त अल्पकालीन होता है। यहा एक मैना का बच्चा आया करता था। एक दिन वह उडकर ऊपर बैठा। उसके मा–बाप भी वहा मौजूद थे। इतने मे ही एक चील ने झपट्टा मारा और बच्चे को उडा ले गई। उस समय उस बच्चे के माता–पिता को इतना दु ख हुआ और वे ऐसे चिल्लाये कि कुछ कहा नहीं जा सकता।

देवकी के कथन के उत्तर मे वसुदेव ने कहा – तुम्हारी बात है तो ठीक, पर अब क्या सत्य का परित्याग करना पडेगा? जिस सत्य धर्म का पालन करने के लिए छह बालक त्याग दिये, अब क्या उसी सत्य को त्यागना उचित होगा?

देवकी ने कहा – छह बालक हम लोगो ने सत्य भगवान् की सेवा मे समर्पित किये हैं। तब सत्य से विमुख होने की प्रेरणा मैं नही करती। मैं ऐसा कोई यत्न करने के लिए कह रही हू जिससे धर्म की भी रक्षा हो और पुत्र की भी रक्षा हो। पुत्र की रक्षा की चिन्ता भी इसी कारण है कि वह महापुरुष होगा और महापुरुष की रक्षा करना ससार की रक्षा करना है। पुत्र–प्रेम से प्रेरित होकर नहीं वरन् ससार के कल्याण की कामना से हम इस पुत्र की रक्षा करनी चाहिए। ससार मे उत्सर्ग और अपवाद – ये दो विधिया हैं। ऐसा जान पडता है कि यह गर्भस्थ महापुरुष ससार के अपवाद सुनकर भी जगत का कल्याण करेगा। इसलिए इसकी रक्षा करने के लिए हमे भी अपवाद–मार्ग का अवलम्बन करना पडे तो अनुचित नही है।

तुम्हारी बात मेरी समझ मे आ रही है। पर यह अत्यन्त कठोर साधना है। महापुरुष की रक्षा करते समय अगर हमारे हृदय मे लेशमात्र भी पुत्र–मोह उत्पन्न हो गया तो हम अपनी साधना से भष्ट हो जाएगे। यह निष्काम कर्म कठिनतम व्यवहार है। बडे–बडे योगी भी इसमे अकृतकार्य हो जाते है। हमे अपना हृदय विश्व–हित की कामना से लबालब भर लेना होगा जिससे व्यक्तिगत हित या सुख की अभिलाषा को उसमे तिल–भर भी स्थान न मिल सके। हमे आत्मोत्सर्ग की परकाष्ठा पर पहुचना चाहिए। ऐसा किये बिना हम सत्य की सेवा से विमुख हो जाएगे। पर यह तो समझ मे नही आ रहा है कि क्या यत्न किया जाय?

देवकी ने कहा – गर्भस्थ महापुरुष का महत्त्व मैंने मुनि महाराज से जान लिया है। यह महापुरुष जगत् मे सुख एव शान्ति की सृष्टि करेगा। इसकी रक्षा करने के उद्देश्य से मैंने गोकुल मे रहने वाले राजा नन्द की रानी यशोदा को अपनी सखी बनाया है। वह मेरी ऐसी सखी है कि मेरी खातिर वह अपनी सतान का त्याग कर सकती है। वह पूर्ण विश्वासपात्र है। साथ ही मुझे यह भी विश्वस्तसूत्र से ज्ञात हो गया है कि जिस दिन मेरे गर्भ से बालक का जन्म होगा उसी दिन वह भी सतान प्रसव करेगी। अतएव इस महापुरुष को यशोदा के यहा ले जाना चाहिए और यशोदा की सतान यहा ले आना चाहिए।

वसुदेव ने कहा – उपाय तो अच्छा है पर देखना तो यह है कि हम इस समय किस हालत मे हैं? हथकडी–बेडी पडी हुई है। द्वार जडा है। पहरा लग रहा है। ऐसी दशा मे कैसे बाहर निकलना होगा?

देवकी – यह सब तो आखो दिखाई दे रहा है। इतना होते हुए भी अगर हमारी भावना मे सत्य है और इस महापुरुष की रक्षा होती है तो यह सब कठिनाइया दूर हो जाएगी। आप बाहर निकल भी सकेगे और मार्ग भी मिल जायेगा। बस आप तो तैयार हो जाइए।

कई लोग प्रश्न करते हैं कि पुरुषार्थ बडा है या दैव बडा है। इस प्रश्न का उत्तर कृष्ण के चरित्र से यह फलित होता है कि दोनो ही समान हैं और सिद्धि–लाभ के लिए दोनो की समान आवश्यकता है। जैसे दोनो चक्रो से रथ चलता है उसी पकार दोनो के सद्भाव से कार्य सिद्ध होता है। किन्तु इन दोनो मे से उद्योग करना मनुष्य के हाथ मे है। अतएव मनुष्य को सतत उद्योगशील रहना चाहिए। भाग्य अनुकूल होगा तो सफलता अवश्य मिलेगी। हा भाग्य की अनुकूलता की पतीक्षा करते हुए निठल्ले बैठे रहना उचित नहीं

है। कौन कह सकता है कि किसका भाग्य किस समय अनुकूल होगा? आज के लोग अपने काम के लिए तो भाग्य के भरोसे नहीं बैठे रहते – उद्योगशील रहते हैं, लेकिन धर्म के काम मे भाग्य का भरोसा ताकने लगते हैं। इसी कारण हानि उठानी पडती है।

वसुदेव ने देवकी का कथन स्वीकार किया। जैसे पूर्व दिशा सूर्य को जन्म देती है, उसी प्रकार भाद्रप्रद कृष्णा अष्टमी की रात को अर्द्धरात्रि के समय, देवकी ने सुन्दर, स्वस्थ और सर्वांग सम्पन्न बालक को जन्म दिया। बालक का जन्म होते ही देवकी और वसुदेव की हथकडिया और बेडिया तडाक से टूट कर गिर पडीं। देवकी ने वसुदेव से कहा–नाथ आइए। अब यह महापुरुष आपके उद्योग की परीक्षा करता है।

वसुदेव सोचने लगे – महापुरुष के प्रताप से हथकडी–बेडी टूट गई है, मगर द्वार पर अब भी पहरा मौजूद है। पहरेदारो के सामने बाहर कैसे निकल सकेगे?

वसुदेव सत्य के लिए इस प्रकार के कष्ट उठा रहे थे लेकिन आज के लोगो को सत्य बोलने या सत्य पालने मे किस प्रकार की रुकावट है? फिर क्यो नहीं उनके जीवन मे सत्य की आभा चमकती? सत्य की आराधना करने के कारण अगर आपके पैरो मे बेडी भी पड जायेगी तो वह उसी प्रकार टूट जायेगी जैसे वसुदेव की टूट गई थी। कहावत है – मुर्दे के साथ श्मशान तक जाया जाता है, उसके साथ जला नही जाता। इसी प्रकार हम लोग भी उपदेश दे सकते हैं, इससे अधिक क्या कर सकते हैं? आपके साथ–साथ घूमने से रहे।

वसुदेव देवकी से कहने लगे – 'द्वार पर पहरा लग रहा है। निकलने का क्या उपाय है?' देवकी ने कहा – 'उद्योग करना आपका काम हे फिर सफलता मिले या न मिले? प्रयत्न कर देखिये।

वसुदेव जाने को तैयार हुए। वे ग्रथानुसार सूप मे ओर जैन – कथा के अनुसार अपने हाथ मे बालक कृष्ण को लेकर रवाना हुए। द्वार पर पहुचे तो देखते क्या हैं कि द्वार खुला पडा है और पहरेदार पडे–पडे खर्राटे भर रहे हैं। वसुदेव ने यह भी महापुरुष का प्रताप समझा। दरवाजे से बाहर निकल कर आगे बढे। उस समय मूसलधार पानी बरस रहा था। बादल गडगडा रहे थे मानो कृष्ण–जन्म के उपलक्ष्य मे इन्द्र का नगाडा बज रहा था। बिजली चमक रही थी मानो महापुरुष का जन्मोत्सव मनाने के लिए प्रकृति चपलता पूर्वक नृत्य कर रही थी। झींगुर और मढक खुशी–खुशी बोल रहे थे जैसे

कृष्ण जन्म की खुशी मे सगीत गा रहे हो। ग्रन्थो मे लिखा है – उस समय शेषनाग ने कृष्ण पर छाया की थी और एक देव, वसुदेव के आगे–आगे प्रकाश करता जाता था।

वसुदेव चलते–चलते नगर के द्वार पर आये। देवकी के पुत्र–प्रसव का समय सन्निकट आया जानकर कस ने नगर द्वारो पर भारी–भारी ताले डलवा दिये थे। वसुदेव ने नगर के बन्द द्वार देखे, पर वे एक क्षण–भर के लिये भी रुके नही। उन्होने सोचा – जहा तक जाना सभव है, वहा तक तो मुझे जाना ही चाहिए।

**दीधा छे दरवाजा, ये आरत मोटी राजा।**
**हरि अगूठो अडिया, ताला तो सब झडिया।।**

वसुदेव जाकर नगर के द्वार से टकराये। जैसे ही वे द्वार से टकराये और कृष्ण का अगूठा अडा, वैसे ही ताले राख के ढेर की तरह नीचे गिर पडे। फाटक खुल गये। उस समय और तो सब लोग सो रहे थे, द्वार के ऊपर बने हुए पीजरे मे केवल उग्रसेन जाग रहे थे। ऐसे समय पर शत्रु को नीद आना और मित्रो का जागना स्वाभाविक है। उग्रसेन ने फाटक खुलने की आवाज सुनी।

**उग्रसेन कहे कोई, तुम बन्धन काटे सोई।**
**ये वचन सुने सुखदायी, कहे वेग सिधावो भाई।।**

उस समय उग्रसेन ने पूछा – कौन? वसुदेव ने कहा – वही जो तुम्हे बन्धन से छुडावेगा। यह उत्तर सुनकर उग्रसेन अतीव प्रसन्न हुए और कहा – अच्छा भाई जल्दी पधारो।

वसुदेव आगे चले। उस घोर अधकारमयी काली निशा मे, आधी रात के समय वर्षा और बिजली की विपदा के होते हुए, कौन घर से निकल सकता था? लेकिन वसुदेव कृष्ण को लिये हुए जा रहे थे। जब और आगे बढे, तो यमुना सामने आई। वर्षा के कारण उसमे पूर आ रहा था। वसुदेव ने निश्चय किया – भले ही आज मुझे यमुना मे बह जाना पडे परन्तु जहा तक सभव है मै अवश्य जाऊगा। इस प्रकार दृढ सकल्प करके वे यमुना मे उतर पडे। ग्रन्थो मे लिखा है कि यमुना पहले तो पूर थी पर कृष्ण के पैर का अगूठा लगते ही यमुना ने मार्ग कर दिया अर्थात वह छिछली हो गई।

इतनी सब विघ्न–बाधाओ को पार कर वसुदेव नन्द के घर पहुचे। उसी समय यशोदा के गर्भ से पुत्री उत्पन्न हुई थी। वसुदेव ने पुत्री की जगह कृष्ण को रख दिया और पुत्री को लेकर लौट पडे। उनके लौट आने पर द्वार [illegible]

आदि फिर पहले की ही तरह बन्द हो गये। उनके हाथ–पैरो मे पूर्ववत् हथकडी–बेडी भी पड गई। यह कैसा दैविक चमत्कार था, सो कहा नहीं जा सकता।

उधर 'जय कन्हैयालाल की' होने लगी और इधर पहरेदार जागकर लडकी को लेकर कस के पास गये। कस लडकी जन्मी देख कहने लगा – 'देखो, यह बाबा–जोगी और ज्योतिषी लोग कैसे झूठे होते हैं। और तो और नारद भी अब झूठ बोलने लगे हैं। लडके के बदले यह लडकी उत्पन्न हुई है। कस जब अभिमान–भरी यह बाते कह रहा था तभी वह सद्य प्रसूता बालिका बोली – 'मुझे लडकी कह कर तू क्षणिक सान्तवना भले ही प्राप्त करले और ऋषियो–मुनियो को झूठा बता दे, पर तेरा सहार करने वाला अवतीर्ण हो ही चुका है।'

एक ओर वसुदेव ने उद्योग किया था और दूसरी ओर कस ने। किन्तु वसुदेव का उद्योग प्रशस्त था, वह न्याय और धर्म की प्रतष्ठा के लिए था जबकि कस नीति–धर्म का ध्वस करने की चेष्टा कर रहा था। वसुदेव का हेतु शुभ था, अतएव उन्हे देवो की सहायता प्राप्त हो सकी थी। अगर आप भी इसी प्रकार शुभ हेतु से प्रशस्त प्रयास करेगे तो आपको ज्ञात हो जायेगा कि दैविक सहायता कहा से और कैसे मिलती है? कदाचित् कोई कह सकता है कि परमार्थ के लिए हमने अमुक उद्योग किया था पर वह असफल रहा। उन्हे अपने हृदय की बारीकी से परीक्षा करनी चाहिए। उन्हे मालूम करना चाहिए कि बाह्य और आभ्यन्तर दोनो एकरूप थे, या बाहर परमार्थ का और भीतर स्वार्थ था? स्वार्थ से मलीन हृदय लेकर दिव्य सहायता की कामना करना ऐसी ही बात है, जैसा कि कहा है–

**चाहत मुनि मन अगम सुकृत, फल, मनसा अघ न अघाती**

इसके अनुसार बुरी भावना रखकर भी अच्छे फल की आशा रखना दुराशा मात्र है।

कृष्ण धीरे–धीरे नन्द के घर बडे होने लगे। पालने मे पौढे हुए भी उन्होने अनेक महत्त्वपूर्ण और असाधारण काम किये। नन्द के यहा रहते हुए उन्होने जो कुछ किया उसमे एक महत्त्वपूर्ण बात यह भी थी कि कुछ बड होते ही वे कम्बल और लकडी लेकर गाय चराने के लिए जाया करते थे। जन्माष्टमी मनाने के लिए आज आप बढिया–बढिया वस्त्र पहनते हैं पर जिसकी जन्माष्टमी मनाते हैं वह कैसा सादा था यह भूलकर भी नहीं सोचते। भक्त उसके उसी रूप पर मुग्ध हैं और कहत हैं–

मोर मुकुट कटि काछनी, उर गुजन की माल।
सो बालक मम उर बसो, सदा बिहारीलाल।।

इससे स्पष्ट है कि कृष्ण ने मोरपखो का मुकुट पहना था, चिरमी (घुगची) की माला पहनी थी और कमर मे लगोटी लगा रक्खी थी। कृष्ण इस सीधे-सादे भेष मे रहते थे। कवि कृष्ण के इसी भेष को अपने हृदय मे बसने की भावना व्यक्त करता है।

कृष्ण मे इस तरह की सादगी थी, परन्तु आजकल तो सादगी घृणा की वस्तु बन गई है। जिनका उत्पन्न किया हुआ अन्न खाकर लोग जीवन निर्वाह करते हैं उन किसानो को इस सादगी के कारण भोजन मे अपने पास तक नही बैठने दिया जाता। गाय को मुसीबत माना जा रहा है। मोटरे रखने का स्थान है पर गाय बाधने को स्थान नहीं मिलता। तब पीने के समय क्या पीते हो? गाय का दूध या मोटर का धुआं? प्राचीन ग्रथो मे गाय की महत्ता का खूब बखान किया गया है। गाय 'गो' कहलाती है। "गो" पृथ्वी का नाम है और गाय का भी नाम है। इसका तात्पर्य यह है कि जैसे पृथ्वी हमारा आधार है, उसी प्रकार गाय भी हमारे जीवन का आधार है। इसीलिए कृष्ण ने गो-रक्षा की थी। कृष्ण ने अपने व्यवहार के द्वारा गाय का जैसा महत्त्व प्रदर्शित किया है वैसा विश्व के इतिहास मे किसी ने प्रदर्शित नही किया। आज गाय का आदर नही हो रहा है। पर प्राचीन काल के राजा और सेठ अपने-अपने घर मे गायो के झुड के झुड रखते थे। उस समय शायद ही कोई ऐसा घर रहा होगा जहा गाय न पाली जाती हो। उसी युग मे गाय 'गो-माता' कहलाती थी और 'जय गोपाल की ध्वनि सर्वत्र सुनाई देती थी, अर्थात् गाय पालने की जय बोली जाती थी। मगर आज परम्परा का पालन करने के लिए गाय को कोई माता भले ही कह दे, पर उसका पालन विपत्ति से कम नही समझा जाता। लोग गोवश के वस का कलक मुसलमानो के मत्थे मढते हैं, पर मेरी समझ मे हिन्दू लोग अगर गाय को मा समझ कर घर मे आदर के साथ स्थान देते तो गोवश का वस न होता और न कोई उसे मार ही सकता। हिन्दुओ ने गाय की रक्षा नही की इसी से गोवश नष्ट होता जाता है। यही नही मै तो यहा तक कहूगा कि हिन्दू लोग भी किसी-न-किसी रूप मे गोवश के विनाश मे सहायक हो रहे हैं। उदाहरण के लिए वस्त्रो को लीजिए। गाय की चर्बी वाले वस्त्र बडे शौक से पहने जाते हैं। क्या गायो की हत्या किये बिना चर्बी निकाली जाती है? चर्बी के लिए बडी क्रूरता से गायो को कत्ल

किया जाता है और उस चर्बी वाले वस्त्रो को पहन कर लोग कहते हैं – हम गो–भक्त हैं। गाय हमारी माता है। धन्य है ऐसे मातृभक्त सपूतो को।

पर यह न समझ बैठना कि इससे गायो की ही हानि हुई है। उस पद्धति से जहा गोवश को हानि पहुची है वहा मानव–वश को भी काफी हानि उठानी पडी है और उठानी पड रही है। दूध मर्त्यलोक का अमृत कहलाता है। उसकी आजकल बेहद कमी हो गई है। परिणाम यह है कि लोगो मे निर्बलता और निर्बलताजन्य हजारो रोग आ घुसे हैं। इसके अतिरिक्त तामसिक भोजन पेट मे जाता है, जिससे सतोगुण का नाश होता जा रहा है।

सुना है, यहा – जामनगर मे – शराब की ज्यादा खपत है। प्रजा किस प्रकार की बन रही है, इस बात का विचार तो राज्य के अधिपति और अधिकारियो को करना चाहिए। उन्हे यह ध्यान रखना चाहिए और ऐसा प्रयत्न करना चाहिए कि उनकी प्रजा सतोगुणी बने। इसके लिए शराब जैसी भ्रष्ट वस्तुओ के स्थान पर सात्त्विक पदार्थों की सुविधा करनी चाहिए। सुना है, अमेरिका मे प्रजा की वृद्धि के साथ गायो की भी वृद्धि हो रही है। वहा के लोग यह समझते हैं कि तामसिक प्रकृति की प्रजा ही उपद्रव करती है और उस उपद्रव को दबाने के लिए बहुमूल्य शक्तिया व्यय करनी पडती है।

कृष्ण के चरित्र से गोरक्षा–विषयक बहूमूल्य और उपयोगी शिक्षाए मिलती है। गाये चराने के वहाने जगल मे रहने से वहा जो शिक्षा प्रकृति से मिलती है, वह आजकल के बडे–बडे कॉलेजो और विश्वविद्यालयो मे भी नही मिलती।

कृष्ण अपनी मुरली की ध्वनि द्वारा जगत् मे नवीन स्फूर्ति नवीन चेतना फूकते रहते थे। उनकी मुरली की ध्वनि अलोकिक सगीत की सृष्टि करती थी। वह ध्वनि कानो को अमृत–सी मधुर लगती थी और उसे सुनकर लोग मुग्ध हो जाते थे।

कई लोग कृष्ण के चरित्र पर यह अपवाद लगाते हैं कि उन्हाने गोपियो के साथ मर्यादा–विरुद्ध दुराचार किया था। वास्तव मे यदि कृष्ण ने ऐसा किया हो, तो उनका जीवन पतित हो जाता है उसमे पवित्रता नही रह जाती। साथ ही ऐसे व्यक्ति का स्मरण करना भी त्याज्य हो जाता है। इस अवस्था मे वह महापुरुष नही रह जाते। भक्तिसूत्र मे लिखा है–

**सा न कामयमाना निरोधरूपत्वात्, निरोधस्तु लोक वेद–व्यापारन्यास ।**

इसका मतलब यह हे कि विषय–वासना होने पर भक्ति नही रह सकती। परमात्मा की भक्ति और विषय–वासना एक साथ कैसे निभ सकती

हैं? ऐसी अवस्था मे कृष्ण के सबध मे यह किस प्रकार कहा जा सकता है कि उन्होने गोपियो के साथ कोई नीच कृत्य किया था? जिन लोगो के मस्तिष्क मे मलीन भावना भरी हुई है, वे सर्वत्र ही मलीनता की ही कल्पना कर डालते हैं। उन्हे पवित्र भावना से किये जाने वाले कार्य मे भी अपवित्रता की गध आती है।' कृष्ण मर्यादा पुरुषोत्तम थे। किन्तु विषय-वासना से विदूषित व्यक्तियो ने अपनी अपावन भावना के अनुसार कृष्ण की कल्पना कर डाली है। इस कल्पना मे अपना मार्ग प्रशस्त बना लेने की भावना भरी हुई है। इधर कुछ शृगार रस के प्रेमी कवियो ने भी काव्य की मर्यादा का उल्लघन करके कृष्ण का चित्रण किया है और इससे कृष्ण के चरित्र पर आक्षेप करने का अवसर मिल गया है।

परमात्मा का सच्चा भक्त वही है जिसने विषय-वासना का निरोध कर दिया है। परमात्मा की भक्ति की अभिलाषा रखने वाले के लिए ऐसे व्यक्ति का ससर्ग भी त्याज्य है, जो विषय-वासना को प्रधानता देता हो। भक्तिसूत्र मे कहा है-

**दु सग सर्वथा त्याज्य ।**

अर्थात् कुसगति से सदा बचना चाहिए। यदि कृष्ण दुराचारी रहे हो तो उनका नाम भी न लेना चाहिए। क्योकि-

**कामक्रोधमोहस्मृतिभ्रश बुद्धिनाशकारणत्वात् तरगा इता अपि इमे सगात् समुद्रायन्ति।**

तात्पर्य यह है कि दु सग से सर्वनाश तक हो जाता है। ऐसी स्थिति मे कृष्ण स्मरणीय कैसे ठहरते हैं? पर वास्तव मे कृष्ण ऐसे नहीं थे। उनके विषय मे ऐसी कुत्सित कल्पनाओ को हृदय मे स्थान नहीं देना चाहिए। यदि आप कृष्ण के बहाने भी काम-वासनाओ को हृदय मे स्थान देगे, तो तरग जितनी वासना भी समुद्र जैसी विशाल बन जायेगी। अतएव मन मे से पाप निकाल दो और कृष्ण पर अपनी अभव्य भावना का रग न चढाओ।

नन्द के घर पलते हुए कृष्ण तरुणावस्था मे प्रविष्ट हुए। अब उन्होने सोचा - सादगी और गो-पालन का आदर्श मैंने मानव-समाज के सामने उपस्थित कर दिया है। अब ससार मे बढे हुए पाप का विनाश करना चाहिए। ऐसा सोचकर कस का आमत्रण पाकर या कोई अवसर हाथ लगने पर वे कस के यहा गये। कस के पास जाने के लिए लोगो ने उन्हे हटका और कस द्वारा मारे जाने का भय बताया पर कृष्ण असाधारण सत्त्वशाली पुरुष थे। वे कब भय खाने वाले थे। वे निडर होकर कस के यहा गये। कस ने उन्हे मार डालने

के अनेक प्रयत्न किये, पर उसके सब प्रयत्न विफल हुए। हाथी और मल्ल आदि को मार कर कृष्ण, कस के पास पहुचे। कृष्ण को सामने देख कस प्रसन्न हुआ। उसने सोचा – मेरा शत्रु सामने आ पहुचा है, अतएव इसे अभी–अभी समाप्त कर देता हू। वह तलवार हाथ मे लेकर कृष्ण को मारने दौडा। पर कृष्ण ने कस की चोटी पकडी और उसे घुमा दिया। सिर पर बशी का प्रहार कर उसकी जीवन–लीला का अन्त कर दिया।

उस समय कृष्ण भिन्न–भिन्न लोगो को भिन्न–भिन्न रूपों मे दिखाई दिये। कृष्ण ने कस को मार डालने के पश्चात् वसुदेव और उग्रसेन आदि को कारागार से मुक्त किया। भला राजमुकुट किस अप्रिय लगता है? सभी राजमुकुट से अपने सिर की शोभा बढाना चाहते हैं। मगर कृष्ण ने सोचा – 'मेरा विरोध किसी व्यक्ति से नहीं है, पाप से है। अगर कोई पापी पुरुष अपने पुराने पापो के लिए पश्चात्ताप करता है और भविष्य मे पापाचरण न करने के लिए प्रतिज्ञाबद्ध होता है तो उसे मैं क्षमा कर सकता हू। कस ने ऐसा नहीं किया, अतएव उसका प्राणात करना पडा। इसके प्राणान्त से राजसिहासन सूना हो गया है। न्याय के अनुसार राज्य उग्रसेन का है और उन्हीं को यह मिलना चाहिए।' ऐसा विचार कर कृष्ण ने राज्य पर स्वय अधिकार न करके उग्रसेन के सिर पर राजमुकुट स्थापित कर दिया। यह है कृष्ण की महानुभावता।

कस की रानी जीवयशा रोती–पीटती अपने बाप जरासध के पास गई। जरासध मे यदि विवेक की तनिक भी मात्रा होती तो वह कस के सहज ही मारे जाने से समझ लेता कि कृष्ण से लडाई मोल लेना हसी–ठटठा नही है। मगर उसे ऐसे सलाहकार मिले कि उन्होने उसे शात करने के बदले और अधिक भड़काया। उसका जो परिणाम हो सकता था वही हुआ – जरासध भी मारा गया। कृष्ण के आगे कालिया नाग भी नम्र हो गया। दुर्योधन भी मारा गया। इस प्रकार तत्कालीन सब बडे–बडे अपराधी जिन्होने अपना अपराध नही त्यागा था, नष्ट हो गये।

इस सबध मे हमे एक महत्त्वपूर्ण बात ध्यान मे रखनी चाहिए। कृष्ण कहते हैं कि न किसी से मैं वैर रखता हू और न किसी को अपना शत्रु समझता हू। कृष्ण के चरित्र पर अर्जुन के सारथि बनने के कारण अनेक अपराध लगाये जाते हैं। परन्तु महाभारत के अनुसार अश्वत्थामा के ब्रह्मास्त्र से जब उत्तरा के गर्भ का घात हो गया, तब कृष्ण ने कहा था – मृत्यु असत्य पर आती है। सत्य के सामने मृत्यु थर्राती है। अतएव किसी सत्य–परायण सत्पुरुष के

कहने से यह गर्भ जीवित हो सकता है। लोग कहने लगे – कौन है ऐसा सत्पुरुष? किसके द्वारा मृतक गर्भ पुन जीवित हो सकता है। कृष्ण ने कहा – आप सब सज्जन अपना–अपना सत्य आजमाइए और उसकी शक्ति पदर्शित कीजए। अगर आप सफल न हो सकेगे तो अन्त मे मैं अपनी सत्य–शक्ति उपस्थित करूगा। कृष्ण की इस बात से लोग मन ही मन मुस्कराने लगे – कृष्ण और सत्यपरायण! कृष्ण ने समझ लिया कि यह लोग मुझ पर अविश्वास कर रहे हैं। उन्होने कहा – मैंने अपनी जिदगी मे सत्य की आराधना की है। मेरे सभी कार्य सत्य के लिए हैं। अगर आप मुझे सत्यनिष्ठ न मानते हुए अपने को ही सत्याचारी समझते हैं तो आप कहिए – 'अगर मुझ मे सत्य है तो यह बालक जीवित हो जावे।

कृष्ण की यह चुनौती सुनकर सब लोग कुठित हो गये। कौन ऐसा था जो अपने को सत्यवादी समझता था और अपने भीतर इस प्रकार की दिव्य–शक्ति के अस्तित्व पर भरोसा करता था? सबको चुप्पी साधे देख कृष्ण ने कहा – अच्छा आप इस बालक को जीवित नही कर सकते तो मैं जीवित करता हू। यह कह कर वे तैयार हो गये। भक्त लोग तो कृष्ण का यह कथन सुनकर पसन्न हुए लेकिन विरोधियो ने कहा – अच्छा? देखे आप इस अभिमन्यु के बालक को कैसे जीवित कर सकते हैं। कृष्ण ने कहा–

**अब्रवीच्च विशुद्धात्मा, सर्वं विश्रावयत् जगत्।**
**नोक्तपूर्वं मया मिथ्या स्वैरेष्वपि कदाचन्।।**

कृष्ण कहने लगे– अगर हसी – मजाक मे भी मैंने कभी असत्य का प्रयोग न किया हो अगर मैं सदा सत्यनिष्ठ रहा होऊ, मैंने क्षात्रधर्म का पालन किया हो पराजित के प्रति किसी प्रकार का द्वेष न रखा हो अपना जीवन धर्म के लिए उत्सर्ग कर दिया हो, सदा धर्म का ही आचरण किया हो किसी भी समय क्षण–भर के लिए भी धर्म न त्यागा हो और धर्मोपासको पर मेरी निश्चल निष्ठा रही हो तो उत्तरा का यह मृत बालक पुनर्जीवित हो जाय।'

कृष्ण के मुख से इन शब्दो के निकलते ही बालक जीवित हो गया। यह कौतुक देखते ही सज्जन जय–जयकार करने लगे और दुर्जनो के चेहरे मुरझा गये।

कृष्ण के जीवन मे अगर असत्य और अधर्म को प्रश्रय मिला होता तो उनकी वाणी मे यह लोकोत्तर सामर्थ्य कहा से आता? कोई पापी किसी मृत बालक को जीवित नही कर सकता। अतएव कृष्ण के उज्ज्वल चरित्र मे

कलक की कालिमा देखने वाले लोगो को अपनी दृष्टि निर्मल बनानी चाहिए। उन्हे अपने हृदय की मलिनता की परछाई कृष्ण जैसे महापुरुष के जीवन मे नहीं देखनी चाहिए। सतो का समागम करके कृष्ण–जीवन का मर्म समझना चाहिए। किसी पुराण मे तो यहा तक लिखा है कि एक बार रास क्रीडा करते समय गोपियो के मन मे दुर्भावना उत्पन्न हुई। कृष्ण को जैसे ही यह मालूम हुआ, वे अन्तर्धान हो गये। क्या यह किसी दुराचारी का काम हो सकता है?

द्वारिका मे प्रजा की सुख–सुविधा और शान्ति के लिए मदिरापान न करने, द्यूत न रमने और व्यभिचार न करने के लिए खास तौर पर व्यवस्था की गई थी। यद्यपि इन तीन बातो पर पूरा लक्ष्य दिया जाता था पर स्वय यादव लोग ही इनका आचरण करने लगे। तब कृष्ण ने वसुदेव से कहा – अब अपने घर के सर्वनाश का समय आ गया है। अब घर मे ही फूट पड गई है और यादव तीनो निषिद्ध वस्तुओ का सेवन करने लगे हैं। जैन शास्त्र कहते हैं कि इन तीन बातो के कारण द्वारका नगरी भस्म हो गई। लेकिन ग्रथ कहते हैं कि सब यादव–कुमार प्रभास–पाटन गये थे। वहा उन्होने मदिरापान किया। मदिरा के मद मे मत्त होकर दो कुमार आपस मे लडने लगे। शेष कुमार भी दोनो मे शामिल हो गये और इस प्रकार उनके दो दल बन गये। आपस मे लडाई छिडी। जो जिसके हाथ आया, उसी से वह लडने लगा। यह लडाई देखकर कृष्ण हसने लगे। अपने परिवार को आपस मे लडकर नष्ट होते देख, कृष्ण की हसी का आशय न समझ कर किसी ने उनसे कारण पूछा। कृष्ण ने कहा – अब इन्हे पृथ्वी पर रहने का अधिकार नहीं है। इन्हे नष्ट होना ही चाहिए।

कृष्ण का यह व्यवहार स्पष्ट रूप से प्रमाणित करता है कि न उन्हे पाण्डवो से प्रेम था, न कौरवो से द्वेष था। उन्हे एकमात्र सत्य से प्रेम था न्याय से अनुराग था और धर्म के प्रति उनकी श्रद्धा थी। पापो को समूल निर्मूल करना ही उनके जीवन का ध्रुव ध्येय था।

यादव आपस मे लड मरे। महाभारत के अनुसार वे मूसल से लडे थे जिससे मूसल–पर्व का निर्माण हुआ। कृष्ण घर लौटे। यादव कुमारो का अन्त जानकर वसुदेव और देवकी ने खूब विलाप किया। लेकिन कृष्ण घर पर नहीं रुके। वे घर से चल दिये। अन्त मे कौशाम्बी वन मे राजकुमार के बाण से उनकी मृत्यु हुई। जैसे बाजीगर अपनी बाजी समेटता है उसी प्रकार कृष्ण ने अपनी लीला समेट ली।

कृष्ण की जयन्ती मनाते समय आप देखे कि जैसे कृष्ण–जन्म से पहले जगत् मे पाप फैला हुआ था, उसी प्रकार आपके हृदय मे तो पाप नहीं छा रहा है? अगर आप हृदय मे पाप का अनुभव करते हैं तो अपने हृदय मे कृष्ण को जन्म दीजिए। वास्तव मे कस या शिशुपाल बुरे नही थे, काम–क्रोध आदि बुरे हैं। अगर अपने अन्त करण मे आप इन्हे स्थान देगे, तो आप कृष्ण के विरोधी बन जाएगे। कृष्ण की भक्ति का सर्वश्रेष्ठ प्रकार अपने हृदय की दुर्भावनाओ पर विजय पाप्त करना ही है। यही विजय कल्याणकारी है।

# आध्यात्मिक विचार

## आत्मा का अस्तित्व

कुछ लोगो का ऐसा विचार है कि आत्मा का शरीर से पृथक् अस्तित्व नही है। शरीर पाच भूतो से बना हुआ है और जब भूत बिखर जाते हैं तब शरीर बेकार हो जाता है। शरीर के स्वामी के रूप मे आत्मा का अस्तित्व नही है। यह कथन एक प्रकार से अज्ञान का परिणाम है। यद्यपि इस प्रकार की विचारधारा अत्यन्त प्राचीन काल से चली आती है, तथापि आधुनिक युग मे उसे जितना पोषण और विस्तार प्राप्त हुआ उतना पहले प्राप्त नही था। आज जड विज्ञान असुर की भाति बढता जाता है और इस कारण जड की महिमा व्यापक होती जाती है। सम्यग्ज्ञान का उदय होने पर जैसे रस्सी मे सर्प का भ्रम सहसा नष्ट हो जाता है उसी प्रकार यह अज्ञान भी किसी दिन हटेगा और तब आत्मा को पहचानने का प्रयत्न किया जायेगा।

अधेरे मे रस्सी मे साप का भ्रम तभी हो सकता है जब साप का अस्तित्व है। साप का अस्तित्व न होता तो इस प्रकार का भ्रम सम्भव ही नही था। जिसने जल देखा है वही मृगतृष्णा मे जल की कल्पना कर सकता है। वास्तविक जल का अस्तित्व न होता तो मृगतृष्णा मे जल का आरोप कैसे सम्भव था? इस नियम के अनुसार शरीर मे आत्मा सबधी भ्रम आत्मा के अस्तित्व का ही परिचायक है।

आत्मा नही है– इस प्रकार का कथन भी आत्मा के अस्तित्व का प्रमाण है। अगर आत्मा न हो तो उसका नाम क्यो है? और उसके अस्तित्व से इन्कार करने का आधार क्या है?

आत्मा का अस्तित्व समझने के लिए एक प्रमाण यह है कि ससार मे जितने भी समासहीन और असाकेतिक शब्द हैं उन शब्दो का वाच्य पदार्थ विधिरूप अवश्य होता है। जिन शब्दो मे समास है उनका वाच्य पदार्थ नही

भी हो सकता है। इसी प्रकार साकेतिक 'डित्थ' जैसे शब्दो का अर्थ नहीं भी हो सकता है। 'शशश्रृग' यह सामासिक शब्द है। अगर इन दोनो शब्दो को अलग–अलग कर दिया जाय तो शश अर्थात् खरगोश है और श्रृग अर्थात सीग भी है। इस प्रकार जो शब्द समास रहित होते हैं उनका वाच्य अवश्य होता है। इस नियम के अनुसार आत्मा का अस्तित्व भी स्वीकार करने योग्य है। ससार मे हाथी, घोडा, रथ, घट, पट, आदि असामासिक शब्दो के वाच्य पदार्थ हैं, तब अकेले 'आत्मा' शब्द का वाच्य पदार्थ क्यो नही है?

## बहिर्मुखी बुद्धि से आत्मा ज्ञान नही

आज सर्वसाधारण की बुद्धि बहिर्मुखी हो गई है। बुद्धि दृश्यमान भौतिक पदार्थो को पकडने दौड रही है। मगर बुद्धि की यह दौड आत्मा की परछाई तक नही पा सकती। आत्मा की शोध बुद्धि की सामर्थ्य से परे है। यही नही, बल्कि बुद्धि के द्वारा आत्मा का कल्याण भी होना सम्भव नहीं है।

पाश्चात्य लोगो ने बुद्धि द्वारा बाह्य भौतिक पदार्थों का खूब विकास किया है। रेडियो की बदौलत अमेरिका मे गाया हुआ गीत भारत मे बैठे–बैठे सुन सकना क्या छोटी बात है? इस प्रकार बाह्य पदार्थों की शोध मे और उनका विकास करने मे बुद्धि का उपयोग करने के कारण बुद्धि बहिर्मुखी हो गई है और बहिर्मुखी बुद्धि वाले आत्मा की खोज नही कर सकते। यही नहीं कुछ लोग तो बहिर्मुखी बुद्धि के प्रभाव से प्रभावित होकर यहा तक कहने का साहस करते हैं कि आत्मा कोई चीज ही नहीं? ऐसे लोग बुद्धि के द्वारा भौतिक पदार्थो के सान्निध्य मे इतने अधिक आ गये हैं कि उनकी दृष्टि मे भौतिक पदार्थो के सिवाय कोई वस्तु ही नही है। यह भ्रम इसी कारण उत्पन्न हुआ है कि बुद्धि बहिर्मुखी हो गई। यदि बुद्धि को बुहिर्मुखी न बनाकर अन्तार्मुखी बनाया जाय तो वही बुद्धि आत्मोन्मुख बन सकती है। बुद्धि को अन्तार्मुखी बनाने वाले महात्मा आज भी भारतवर्ष मे मोजूद हैं।

ऐसे महात्मा मौजूद न होते तो जगत् मे प्रलय न मच जाता? प्राचीन काल के महात्माओ ने बुद्धि को भौतिक पदार्थों से विमुख रखकर अन्तर्मुखी बनाया था। उन्होने कहा था – इन दृश्यमान बाह्य पदार्थों मे ही विश्व की परिसमाप्ति नहीं हो जाती। इन भोतिक पदार्थों से परे एक वस्तु और भी विश्व मे विद्यमान है और वह आत्मा है। वह आत्मा शाश्वत है सनातन है। कहा भी है–

**णिच्चो अविणासि सासओ जीवो**

– दश. नि. भा. 42

## अगम्या आत्मा

उदयपुर मे एक वकील महाशय के साथ मेरा वार्तालाप हुआ। वकील महाशय प्रत्यक्षवादी थे। वह आत्मा को प्रत्यक्ष दिखाने के लिए कहते थे।

मैने उनसे पूछा– आप अग्रेजी पढे हैं?

वकील बोले– जी हा।

मैंने कहा– आप अपने मस्तिष्क मे से अग्रेजी निकाल कर दिखाइये तो सही वह कैसी है?

वकील निरुत्तर रहे। मैंने उनसे कहा– जब आप अपने मस्तिष्क मे से अग्रेजी निकालकर नहीं बता सकते तो फिर अमूर्त आत्मा को किस प्रकार बताया जा सकता है?

आत्मा के सबध मे शास्त्र मे कहा है–

**तक्का तत्थ न विज्जई, मई तत्थ ना गाहिया।**

आ॰ चा॰ 5/6

अर्थात् आत्मा इतना सूक्ष्म है कि उसमे तर्क का प्रवेश नही हो सकता और बुद्धि भी वहा तक नहीं पहुच सकती। आत्मा के बुद्धिगम्य न होने के कारण ही उसके विषय मे नेति–नेति कहा जाता है।

वास्तव मे जो वस्तु पूर्ण है उसका वर्णन होना सभव नही है। आत्मा का जो वर्णन हमे उपलब्ध होता है वह भी अपूर्ण ही है। तिजोरी भारी–भरकम चीज है और चाबी उसके सामने नहीं के बराबर छोटी–सी वस्तु है। फिर भी छोटी–सी चाबी से तिजोरी खोली जा सकती है और भीतर रखा हुआ धन निकाला जा सकता है।

इसी प्रकार शास्त्र मे आत्मा रूपी तिजोरी की चाबी के रूप मे थोडा–सा जो वर्णन मिलता है उसी से आत्मा–तिजोरी को खोलो। उससे पता चलेगा कि आत्मा कैसी है और किन–किन अद्‌भुत शक्तियो से सम्पन्न है।

## आत्मा क्या है ?

आत्मा क्या है और कैसा है ? इस विषय मे कहा जाता है कि आत्मा कान का भी कान है आख का भी आख है, रस का भी रस है। इस प्रकार इन्द्रियो को भी शक्ति देने वाला इन्द्रियो का अधिपति आत्मा है। आत्मा अमर है। अमर होने पर भी उसके अस्तित्व पर विश्वास नही किया जाता यही भयकर भूल है। इसी भूल के कारण ज्ञानियो को चिन्ता होती है। अगर कोई

पुरुष हीरे को पत्थर का टुकडा कहे तो जौहरी को चिन्ता होना स्वाभाविक है।

ज्ञानियो ने आत्मा का साक्षात्कार करके कहा है कि आत्मा निर्मल है, नीरज है, अखण्ड है। वह परम उज्ज्वल है और ज्योति रूप है। विश्व की समस्त ज्योतिया आत्मा के सामने धुधली हैं। तुम्हे जो प्रकाश दृष्टिगोचर हो रहा है वह सब आत्मा के प्रकाश के कारण ही प्रकाशित है। आत्मिक प्रकाश से अन्य प्रकाश देखे जा सकते हैं। ऐसी आत्मा की ज्योति है।

**आत्मा**

दीया लेकर सूर्य को देखने की आवश्यकता नहीं रहती क्योकि सूर्य स्वय प्रकाशमान है। इसी प्रकार आत्मा भी स्वय प्रकाशित है। सूर्य स्वय प्रकाशमान होने के कारण ही सूर्य कहलाता है। अगर वह स्वय प्रकाशमान न हो तो उसे कौन सूर्य कहेगा? पर आत्मा तो सूर्य की अपेक्षा अनन्त गुणा प्रकाश वाला है। सूर्य को सूर्य कहने वाला कौन है? सूर्य अस्त हो गया है उदित हो गया है या मेघो से आच्छादित हो गया है। इस प्रकार जानने वाला कौन है? इस प्रकार सूर्य का मूल्य आकने वाला और सूर्य को सूर्य कहने वाला आत्मा ही है। इस कारण मैं कहता हू – आत्मा सूर्य से अनन्तगुणा प्रकाशमय है। तुम उस आत्मा को पहचानो तो परमात्मा को पहचानने मे विलम्ब नही लगेगा।

**आत्मा की पहचान**

जो मनुष्य घडी को देखकर उसके कारीगर को नही पहचानता वह मूर्ख गिना जाता है। इसी प्रकार जो शरीर को धारण करके इसम विराजमान आत्मा को नहीं पहचानता ओर न पहचानने का प्रयत्न करता हे उसकी समस्त विद्या अविद्या है। उसके सब काम खटपट–रूप हैं।

**आत्मा का स्वरूप**

जड को जड कहने वाला आत्मा है। आत्मा का अस्तित्व प्रमाणित करने वाला आत्मा है नाना प्रकार की अभिलाषा करने वाला आत्मा हे। यही नही वरन् जो आत्मा का निषेध करते हैं व स्वय ही आत्मा हें पर वे इस तथ्य को जानते नहीं ह। पदार्थों को अपने–आप का ज्ञान नही होता इन सबको जानने वाला आत्मा हे। आत्मा द्रष्टा हे। पदार्थ दृश्य हे। आत्मा ज्ञाता है पदार्थ ज्ञेय है।

ससार के समस्त सुधारा ओर कुधारा का आदि स्रोत आत्मा ही है। आत्मा अज्ञान के कारण अपने सुधार म अपनी शक्ति का सदुपयोग नहीं

करता, वरन् अपने–आप को गिराने मे अपने बल को व्यय करता है। आज जो लडाई–झगडा, क्लेश कदाग्रह और वर्गविगह आदि अवाछनीय प्रवृत्तिया फैली है उनका मूल आत्मिक अज्ञान है। लोग क्रिया से मुह मोडकर पुरुषार्थहीन बन रहे हैं। स्वय परिश्रम न करके दूसरो के परिश्रम पर गुलछर्रे उडाना चाहते है। यही लडाई–झगडे का बीज है। पर यह बीज भी कहा से आया है? आत्मा सबधी अज्ञान से। आत्मा अज्ञान के कारण भूल मे पडा है और इसी से विषमता उत्पन्न होती है। आध्यात्मिकता की भावना के अभाव का यह अवश्यम्भावी परिणाम है।

पर क्या अतीत की भूल को वर्तमान मे दुहराना ही होगा? क्या यह भूल सुधारी नही जा सकती? सुबह का भटका शाम को घर आ जाय तो वह भूला नही कहलाता। आध्यात्मिकता के भाव का उदय होने पर ससार नरक से स्वर्ग बन सकता है। हे ससार के मनुष्यो! इस ओर क्यो तुम्हारा लक्ष्य नही जाता?

आजकल के बहुत–से लोग आध्यात्मिकता उसे समझते हैं जो समझ मे न आवे। अर्थात् जो बात समझी न जा सके वही आध्यात्मिकता है। एक बार किसी विश्वविद्यालय के छात्र ने अपने प्रोफेसर से पूछा – आध्यात्मिकता क्या वस्तु है? पोफेसर साहब ने उत्तर दिया – मोहन और सोहन बातचीत कर रहे हो। उसमे मोहन की बात सोहन न समझे और सोहन की बात मोहन की समझ मे न आवे बस यही आध्यात्मिकता है। इस प्रकार समझ मे न आने वाली बात को अध्यात्मवाद कहा जाता है। पर यह भूल है। अध्यात्मवाद बहुत सरल है। वह सभी की समझ मे आ सकता है। अपने–आप को समझना ही अध्यात्मवाद की सीधी–सादी व्याख्या है। जो अपने को नही समझता, वह दूसरो को क्या खाक समझेगा?

आध्यत्मवाद और भौतिकवाद का पारस्परिक सबध अवश्य है, परन्तु भौतिकवाद ध्येय नही बन जाना चाहिए। भौतिकवाद को ध्येय बनाने से ही यह सब अव्यवस्था जगत मे फैली है। भौतिकवाद को समझने पर ही अध्यात्मवाद को और अध्यात्मवाद को समझ लेने पर भौतिकवाद को पूरी तरह समझा जा सकता है। उदाहरणार्थ शरीर को लीजिए। शरीर के द्वारा ही आत्मा को समझा जा सकता है। शरीर के बिना आत्मा को समझना सरल नही है। इस प्रकार भौतिकवाद अध्यात्मवाद का परिचायक है फिर भी भौतिकवाद को ही पकड कर बैठ जाना उचित नही है। अध्यात्मवाद के आधार पर भौतिकवाद टिका हुआ है और भौतिकवाद के आधार पर

आध्यात्मिकवाद की दीवाल खडी है। सूक्ष्म के आधार पर स्थूल ओर स्थूल के आधार पर सूक्ष्म है।

जो देखा जा सकता है, जिसमे रूप, रग, परिमाण, गुरुत्व आदि पाये जाते हैं, वह स्थूल कहलाता है। जो दृष्टिगोचर नहीं होता, जिसमे रूप आदि नहीं पाये जाते, वह सूक्ष्म है। ससार इन दोनो मे से किसके आधार पर टिका हुआ है? इसका निर्णय करने के लिये अपने शरीर को ही देखो। शरीर के दो भाग हैं। एक स्थूल भाग है, दूसरा सूक्ष्म भाग है। रक्त, मास आदि दृष्टिगोचर भाग स्थूल हैं और श्वास – जो दृष्टिगत नहीं होता, सूक्ष्म भाग है। अब देखो कि शरीर स्थूल के आधार पर टिका है या सूक्ष्म के आधार पर? श्वास के आधार पर रक्त–मास आदि हैं या रक्त–मास आदि के आधार पर श्वास है? तुम्हे यह भलीभाति ज्ञात है कि–

**जीव ने श्वास तणी सगाई। घर मे घडी न राखे भाई।।**

जब तक शरीर मे श्वास है तभी तक भाई–बध उसे घर मे रहने देते हैं। श्वास बन्द होते ही कुटुम्बीजन उसे जल्दी से जल्दी बाहर निकालने के लिए उद्यत हो जाते हैं और निकाल भी देते हैं। इस प्रकार ससार मे श्वास के साथ ही सब सगाई है – सबध है और श्वास सूक्ष्म है।

शास्त्र श्वास को सूक्ष्म कहकर ही नही रुक जाता परन्तु उसके अनुसार श्वास भी स्वतन्त्र नही है। श्वास प्राण है सो किसी प्राणी का है। अतएव यह देखना आवश्यक है कि श्वास – प्राण को धारण करने वाला प्राणी कौन है? श्वास – प्राण को शक्ति देने वाला प्राणी कौन है? लोग कहते हैं – मैं चाहू तो श्वास जल्दी से जल्दी ले सकता हू, चाहूँ तो धीरे से धीरे ले सकता हू। इस प्रकार श्वास को जल्दी धीरे लेने वाला और किसी हद तक रोकने वाला कौन है? श्वास मे जिसकी शक्ति है जो जल्दी से जल्दी श्वास ले सकता है, जो श्वास को रोक सकता हे वही आत्मा है ओर वह श्वास से भी सूक्ष्म है। वह दृष्टिगोचर नही होता। अगर वह दृष्टिगोचर होता – इन्द्रियग्राह्य होता – तो नाशवान हो जाता। जो दीख पडता हे वह नाशवान होता है। इस स्पष्टीकरण से तुम यह विश्वास करो कि आत्मा की उपस्थिति मे ही यह सब खेल है – सूक्ष्म आत्मा के अस्तित्व पर ही शरीर टिका हुआ है। आत्मा के अभाव मे स्थूल शरीर टिक नही सकता वह नष्ट हो जाता है। आत्मा की मोजूदगी मे तो यह शरीर सो वर्ष टिका रह सकता है पर आत्मा के अभाव मे कुछ दिनो तक भी नही टिकता। यह शरीर जिसका कार्य है उस कारणभूत आत्मा को देखो ओर यह मानो कि सूक्ष्म ओर स्थूल दोनो की

आवश्यकता है, पर हमारा ध्येय स्थूल की नही, वरन् सूक्ष्म की उपलब्धि करना ही है। क्योकि स्थूल के आधार पर सूक्ष्म नही, किन्तु सूक्ष्म के आधार पर स्थूल है। इस प्रकार अध्यात्मवाद को समझना कुछ कठिन नही है।

जिस आत्मा के सहारे ससार का व्यवहार चल रहा है, उस आत्मा को पहचानना ही उत्तम अर्थ है। यह जीवन का सर्वोत्तम लक्ष्य है। जीवन की चरम सफलता इसी मे है। जो इन्द्रियो के मोह मे पड जाता है वह आत्मा को भूल जाता है। वह उत्तम अर्थ को नष्ट करता है। ऐसे व्यक्ति के लिए कहा जाता है – गये कमाने और गवा आये मूल पूजी भी। करने गये सीधा और हो गया उल्टा। ऐसा करना विपरीत कृत्य है। विपरीत कृत्य करना उत्तमार्थ को नष्ट करना है।

## आध्यात्मिक शक्ति

आध्यात्मिकता कोई साधारण वस्तु नही है। गीता मे आध्यात्मिकता को सब विद्याओ मे प्रथम स्थान दिया गया है। जहा दूसरे के कल्याण के लिए छोटी–सी वस्तु का भी त्याग नही किया जा सकता वहा भला आध्यात्मिकता कैसे निभ सकती है? जहा लोभ–दशा है, वहा आध्यात्मिकता को स्थान नही मिल सकता। आध्यात्मिकता का स्थान वहीं है, जहा पर कल्याण के लिए प्राणो का उत्सर्ग करने मे भी आनाकानी नहीं होती। राजा मेघरथ ने कबूतर की रक्षा के लिए शरीर त्याग किया था। क्या उसमे आध्यात्मिकता नहीं थी? निस्सदेह मेघरथ मे आध्यात्मिकता थी और इसी कारण उसने पर–कल्याण के लिये शरीर का त्याग किया था। उसे भलीभाति ज्ञात था कि परोपकार के लिए आत्मसमर्पण करना ही सच्ची आध्यात्मिकता है। इससे यह स्पष्ट है कि जो अध्यात्मनिष्ट होता है वह दूसरो के हित मे अपना हित मानता है।

## आत्मा का अनेकत्व

कुछ विचारको का ऐसा मन्तव्य है कि आत्मा एक ही है। एक ही आत्मा सर्वत्र व्याप्त है। जैसे पानी से भरे हुए हजारो घडो मे एक ही चन्द्रमा दृष्टिगोचर होता है इसी प्रकार विभिन्न शरीरो मे एक ही आत्मा प्रतिबिम्बित होता है सो ठीक है। यह विचार वास्तव मे यथार्थ नही है। उदाहरण मे यह बतलाया गया है कि चन्द्रमा हजारो घडो मे प्रतिबिम्बित होता है सो तो ठीक है किन्तु चन्द्रमा यदि पूर्णिमा का होगा तो सभी घडो मे पूर्णिमा का ही दिखाई देगा। अगर अष्टमी का हुआ तो सभी मे अष्टमी का दृष्टिगोचर होगा। एक ही चन्द्रमा किसी घर मे पूर्णिमा का किसी मे अष्टमी का और किसी मे द्वितीया का दिखाई नही दे सकता। इसी प्रकार अगर एक ही आत्मा सर्वत्र व्याप्त है

तो सर्वत्र एकरूपता दृष्टिगोचर होनी चाहिए। मगर ऐसा नही होता। हमे सर्वत्र विभिन्नरूपता ही दीख पडती है। कोई बुद्धिमान होता है, कोई निर्बुद्धि, कोई दु खी होता है तो कोई सुखी है। इस प्रकार विचार करने से आत्मा का अनेकत्व प्रमाणित होता है।

## आत्मा के गुण

आत्मा यद्यपि एक देह का परित्याग करके दूसरे देह मे जाता है एक योनि से दूसरी योनि मे गमन करता है, तथापि उसका मूल स्वरूप नहीं बदलता, उसके प्रदेशो की सख्या सदैव समान रहती है। देह बदल जाती है पर आत्मा का स्वरूप नहीं बदलता। आत्मा मे जो गुण वैभाविक हैं, जो उपाधिजन्य हैं, अर्थात् काल, क्षेत्र या पर्याय आदि पर, निमित्त से उत्पन्न हुए हैं जो स्वाभाविक नही हैं, वे गुण बदल जाते हैं, परन्तु आत्मा के स्वाभाविक गुणो मे परिवर्तन नहीं होता।

## आत्मशक्ति

इस आत्मा मे जबरदस्त शक्ति है। वह ससार मे उथल–पुथल कर सकती है। जिस साइस ने आज ससार को कुछ का कुछ बना दिया है उसके मूल मे आत्मा की ही शक्ति है। आत्मा न हो तो ससार का काम एक क्षण भी नही चल सकता है क्योकि वह स्वय जड है।

जड साइस के चकाचौध मे पडकर साइस के निर्माता आत्मा को नही भूल जाना चाहिए। अगर तुम साइन्स के प्रति जिज्ञासा रखते हो तो साइस के निर्माता के प्रति भी अधिक नही तो उतनी ही जिज्ञासा अवश्य रखो। साइन्स को पहचानते हो तो आत्मा को भी पहचानने का प्रयत्न करो।

## सच्चा सुख

आनन्द आत्मा का ही गुण है। उसे पर–पदार्थो के सयोग मे खोजने का प्रयास करना भ्रम है। सत्य तो यह है कि जितने अशो मे पर का सयोग होगा उतने ही अशो मे सुख की न्यूनता होगी। आत्मा जब समस्त सयोगो से पूर्णरूपेण मुक्त हो जाता है तभी उसके स्वाभाविक पूर्ण सुख का आविर्भाव होता है। यह स्वाभाविक सुख ही सच्चा सुख है। पर के निमित्त से होने वाला सुख सुखाभास है। सुख का मिथ्या सवेदन है।

आनन्द जीव का स्वभाव है। ससारी जीव उस स्वाभाविक आनन्द का अनुभव नहीं कर पाते। उसकी ओर उनका बहुत कम ध्यान जाता है। वे विषयजन्य इन्द्रिय सुख में ही मग्न रहते हैं। यह इन्द्रियानन्द स्वाभाविक सुख का विकार है। यह सुख परावलम्बी है। प्रथम तो वह ससार की भोग्य वस्तुओ

पर अवलबित है और दूसरे इन्द्रियो पर आश्रित है। इन दोनो का सयोग मिल जाने पर अगर सुख का उदय होता है तो भी वह क्षणिक है। अल्पकाल तक ही ठहरने वाला सुख भी परिमित है और विघ्न–बाधाओ से व्याप्त है। न जाने कब किस क्षण कोई महान विघ्न उपस्थित हो जाता है और वह सारे सुख को घोर दु ख मे परिणत कर देता है। प्रात काल जहा आनन्द–मगल होता है, बधाइया बटती हैं, वाद्य बजते हैं, सध्या समय वहा हाय–हाय मच जाती है।

कदाचित् तीव्र पुण्य के उदय से कोई विघ्न उपस्थित न हो तो भी विषय–सुख सदा विद्यमान नही रह सकता। क्योकि यह सुख विषयो के सयोग से उत्पन्न होता है और **सयोगा हि वियोगाता** सयोग का फल निश्चित रूप से वियोग ही है।

इस कथन के अनुसार विषय–सामग्री का वियोग हुए बिना नहीं रह सकता और उस समय मे अथवा जीवन के अन्त मे सुख का नाश अवश्यमेव हो जाता है।

इस विषय–सुख मे एक बात और है। बिना आरम्भ–परिग्रह के यह सुख हो ही नही सकता और आरम्भ–परिग्रह पाप के कारण हैं। पाप दु ख का कारण है अतएव यह सुख दु ख का कारण है।

मधु से लिप्त तलवार की धार चाटने से जो सुख होता और उस सुख के फलस्वरूप जितना दु ख होता है उतना ही दु ख विषयजन्य सुख भोगने से होता है। अतएव ज्ञानीजन इस सुख को घृणा की दृष्टि से देखते हैं। उनका मन इस ओर कभी आकृष्ट नही होता। वे अन्तरात्मा के अनिर्वचनीय, असीम अनन्त और अव्याबाध सुख की खोज में लगे रहते हैं। वही सुख सच्चा सुख है। उसमे दु ख का स्पर्श भी नहीं होता। यही आत्मा का स्वरूप है और आनन्द शब्द से यहा उसी का ग्रहण किया गया है।

**अपने ही हाथ मे**

अगर तुम्हे गधी को कामधेनु और कामधेनु को गधी बनाने का सामर्थ्य प्राप्त हो जाय तो तुम क्या करोगे? कामधेनु को गधी बनाओगे या गधी को कामधेनु? निस्सदेह तुम कहोगे कि गधी को कामधेनु बनाने में ही बुद्धिमत्ता है। तब आत्मा के विषय मे भी ऐसा ही क्यो नही सोचते? आत्मा के सुख–दु ख का तन्त्र तुम्हारे ही हाथ मे है। किसी दूसरे के हाथ मे नही है तो आत्मा को सुख–रूप कामधेनु कल्प क्यो नही बनाते?

अनादि काल से जड का चेतन के साथ ससर्ग हो रहा है। जब तक चैतन्य के साथ जड के रहने का सिलसिला जारी है तब तक आत्मा के दु ख

का भी सिलसिला जारी रहेगा। जिस दिन जड–चेतन के ससर्ग का सिलसिला समाप्त हो जायेगा, उसी दिन दु ख भी समाप्त हो जायेगा और एकान्त सुख प्रकट हो जायेगा।

## जीव और कर्म का सबध

जीव और कर्म का सबध अनादिकालीन है, तो वह नष्ट कैसे हो सकता है? जीव किस प्रकार कर्मरहित हो सकता है? इस प्रश्न का उत्तर यह है।

जीव और कर्म का सबध प्रवाह की अपेक्षा अनादि होने पर भी दूसरी अपेक्षा से वह सादि भी है। गगा के किनारे खडे रहने पर चार दिन पहले जो जलधारा दिखाई दी थी वही जलधारा आज चार दिन बाद भी दिखाई देती है, पर वास्तव मे देखा जाय तो आज की जल धाराचार दिन पहले वाली जलधारा नहीं है। पहले वाली जलधारा तो उसी समय बह गई और अब न जाने कहा पहुची होगी? जल की धारा अविछिन्न रूप से निरन्तर आ रही है अतएव उसमे एकता की प्रतीति होती है। इस व्यावहारिक प्रतीति मे प्रवाह की सततता मुख्य कारण है, इसी कारण बोलचाल मे यह कहा जाता है कि यह वही जलधारा है, जो चार दिन पहले देखी थी।

इसी प्रकार प्रतिक्षण आत्मा के साथ नवीन कर्मों का बन्धन होता है और प्रतिक्षण पूर्वबद्ध कर्म भोग लिये जाने पर जीर्ण होते रहते हैं। जैसे प्रतिक्षण नवीन जलबिन्दु आगे बढ जाते हैं फिर भी उनका प्रवाह जैसा का तैसा कायम रहता है, इसी प्रकार कर्मों का प्रवाह भी प्रतिक्षण कायम रहता है। यह प्रवाह अनादिकाल से चला आरहा है। इसी प्रवाह की अपेक्षा जीव और कर्म का सबध अनादि कहा जाता है फिर भी विशेष की अपेक्षा वह सादि है, क्योकि प्रत्येक कर्म–विशेष किसी नियत समय मे ही बद्ध होता है और अपनी नियत स्थिति के पश्चात् झड जाता है। इस प्रकार कर्म का सबध सादि होते हुए भी अनादि है।

जब नवीन कर्म प्रतिक्षण आते रहते हैं तो उनका अन्त कैसे हो सकता है? इस प्रश्न का समाधान जैन ग्रथो मे खूब विस्तार के साथ किया गया है। जीव मे कर्म के आस्रव की प्रति पक्षभूत भावनाओ का ज्यो–ज्यो उत्कर्ष होता जाता है त्यो–त्यो कर्म के आस्रव का अपकर्ष होता चलता है। आस्रव की प्रतिपक्ष भावनाए अर्थात् सवर की और निर्जरा की भावनाए जब अपने पूर्ण उत्कर्ष की कोटि पर पहुचती हैं तब आस्रव का पूर्ण रूप से निरोध हो जाता है। तात्पर्य यह है कि जैसे किसी बाध के द्वारा जल का आगमन रोक दिया

से प्रवाह स्वय रुद्ध हो जाता है धारा विच्छिन्न हो जाती है, उसी प्रकार सवर रूप बाध से नवीन कर्म का आगमन रोक दिया जाता है और निर्जरा के द्वारा पूर्वसचित कर्मो का नाश किया जाता है। इस प्रकार कुछ काल के अनन्तर जीव सर्वथा निष्कर्म, निष्कलक, निर्विकार निरजन, निर्मल बन जाता है।

जैसे दूध और घी आपस मे मिले हुए – एकमेक हैं, फिर भी क्रिया द्वारा उन्हे पृथक् कर दिया जाता है, इसी प्रकार आत्मा और कर्म एकमेक–से हो रहे हैं फिर भी तपश्चरण आदि क्रिया के द्वारा दोनो का पृथक् होना सभव है। कर्म पृथक् होने पर आत्मा, परमात्मा बन जाता है। दोनो मे किसी प्रकार का भेद नही रहता।

आप यह जान चुके हैं कि हममे और भगवान मे केवल विघ्नो का पर्दा है और इतना–सा ही अन्तर है मगर प्रश्न तो यह है कि यह जान लेने के पश्चात् हमारा कर्तव्य क्या है? इसका सीधा–सादा समाधान है और वह यह है कि उस पर्दे को हटा देना चाहिए। जब तक विघ्न–रूप पर्दे को हटाया नही जायेगा तब तक परमात्मा से भेट नहीं हो सकती। अगर तुम इस पर्दे को हटाना नही चाहते तो यह कहा जायेगा कि तुम परमात्मा से भेट नही करना चाहते।

## परमात्मा की प्राप्ति

सारा ससार एक भ्रम मे पडा हुआ है। परमात्मपद की प्राप्ति मे जो पदार्थ विघ्न–रूप हैं, उन्हीं को वह कल्याणकारी मान रहा है। आत्मा स्वय परमात्मा बनना चाहता है पर ठीक विपरीत दिशा मे प्रयाण करता है। फल यह होता है कि समीपता के बदले दूरी बढती जाती है। अतएव इस बात की सावधानी रखनी चाहिए कि परमात्मा की प्राप्ति के उद्देश्य से हमारा प्रत्येक कदम अनुकूल ही पडे प्रतिकूल नहीं। जिन वस्तुओ का ससर्ग इस ध्येय मे बाधक हो उनका परित्याग करना चाहिए। इस प्रकार करने से परमात्मा से भेट हो सकती है।

## आध्यात्मिक बल

मित्र! अपने–अपने शत्रु का नाश करना सभी को अभीष्ट है। सबकी यही आकाक्षा रहती है कि हम अपने शत्रुओ का विनाश करे उन पर विजय प्राप्त करे। लेकिन कोई शस्त्र के बल से शत्रु का सहार करना चाहते हैं कोई राजा के बल से कोई बाहुबल से कोई ईश्वर के बल से शत्रु को नष्ट करना चाहते है। मगर इन बलो मे बडा अन्तर है। अन्यान्य बलो से शत्रु का नाश करने पर अनन्त शत्रुता की वृद्धि होती है और वह शत्रुता भविष्य मे महान दु ख

का कारण होती है। मगर ईश्वर के बल से शत्रु का सहार करने पर न वैरी रह जाता है न वैर ही रह पाता है। अगर आपको ईश्वर के बल का अवलम्बन लेना हो तो उस बल पर विचार करो। अगर आप अपने या राजा आदि के बल पर भरोसा रखते हैं तो फिर ईश्वरीय बल की शरण जाने का आपको अधिकार नहीं है। जब तक आप अपने बल पर विश्वास रखकर अहकार में डूबे रहेगे, तब तक ईश्वरीय बल नसीब न होगा। इसी प्रकार अन्य भौतिक बलो पर भरोसा करने से भी वह आध्यात्मिक ईश्वरीय बल आप न पा सकेगे। अहकार का सम्पूर्ण रूप से उत्सर्ग करके परमात्मा के चरणो मे जाने से उस बल की प्राप्ति होती है।

## आत्मा की शक्ति

आत्म–बल को प्रगटाने के लिए तुम्हे आत्मा के विकार दूर करने पडेंगे। आत्मा के विकार ज्यो–ज्यो हटते जायेगे त्यो–त्यो तुम्हारी आत्म–शक्ति का आविर्भाव होता चलेगा। तुम्हे अपनी आत्म–शक्ति मे निश्चल श्रद्धा है तो वह तुम्हारे पास ही है। वास्तव मे यह शक्ति तुम्हारी अपनी आत्मा मे ही विद्यमान है।

अगर तुम यह जानना चाहते हो कि आत्मिकशक्ति तुम्हारे भीतर कहा रहती है, तो यह जानने से पहले अपनी आत्मा की खोज करो। यह शरीर आत्मा के सहारे टिका हुआ है। शरीर मे जो–कुछ होता है वह सब–कुछ आत्मा की शक्ति के बदौलत ही होता है। और तो और, आख के पलक भी आत्मा की शक्ति से ही गिरते–उठते हैं। तुम चर्म–चक्षुओ से आत्मा को नही देख सकते। हा, इस सबध मे अगर गहरा विचार करोगे तो जान पडेगा कि समस्त शारीरिक क्रियाओ का आधार आत्मा ही है। जिस आत्मा की शक्ति से शरीर के सब व्यापार होते हैं उस आत्मा को माया मृषा आदि द्वारा तुमने अत्यन्त मलीमस बना दिया है। पर यह स्मरण रखना एक म्यान मे दो तलवार नही समा सकती। इसी प्रकार जब आत्मा मे माया–मृषा की मलीनता घुरी है, तब तक उसमे राम–बल या आध्यात्मिक सामर्थ्य किस प्रकार प्रकट हो सकता है? तुम किसी भलेमानुष को अपने घर आने का आमत्रण दे दो परन्तु उस घर के सब दरवाजे और खिडकिया बन्द कर लो तो वह आमन्त्रित व्यक्ति तुम्हारे घर मे कैसे घुस सकेगा? इसी प्रकार तुम राम–बल या परमात्म–बल को चाहते तो हो पर–आत्मा के विकारो को दूर नहीं करते। ऐसी दशा मे राम–बल को कैसे पा सकते हो? अतएव अगर तुम आत्मा मे से

विकार–शक्ति को हटा दो तो तुम्हारे भीतर अक्षय राम–बल या आध्यात्मिक सामर्थ्य प्रकट हो सकता है।

## आत्मा की श्रेष्ठता

आत्म–बल मे अद्भुत शक्ति है। इस बल के सामने ससार का कोई भी बल नही टिक सकता। इसके विपरीत जिसमे आत्म–बल का सर्वथा अभाव है वह अन्यान्य बलो का अवलम्बन करके भी कृत–कार्य नहीं हो सकता। मृत्यु के समय अनेक क्या अधिकाश लोग दु ख का अनुभव करते हैं। मृत्यु का घोर अन्धकार इन्हे विह्वल बना देता है। बडे–बडे शूरवीर योद्धा, जो समुद्र के वक्षस्थल पर क्रीडा करते हैं, विशाल जल–राशि को चीरकर अपना मार्ग बनाते हैं और देवो की भाति आकाश मे विहार करते हैं, जिनके पराक्रम से ससार थर्राता है, वे भी मृत्यु को समीप आता देखकर कातर बन जाते हैं, दीन हो जाते हैं, लेकिन जो महात्मा आत्मबली होते हैं, वे मृत्यु का आलिगन करते समय रचमात्र भी खेद नहीं करते। मृत्यु उनके लिए सघन अन्धकार नही है वरन् स्वर्ग–अपवर्ग की ओर ले जाने वाले देवदूत के समान प्रतीत होती है। इसका क्या कारण है? इसका एकमात्र कारण आत्म–बल है। आत्म–बल सब बलो मे श्रेष्ठ है, यही नही, वरन् यह कहना भी अनुचित नही होगा कि आत्म–बल ही एकमात्र सच्चा बल है। जिसे आत्म–बल की लब्धि हो गई है उसे अन्य बल की आवश्यकता नही रहती। आधुनिक कविता मे आत्म–बल की बहुत प्रशसा की गई है, परन्तु प्राचीन कविता मे उसका दूसरे ही रूप मे वर्णन किया गया है–

**सुने री मैने निर्बल के बल राम।**
**पिछली साख भरू सन्तन की आडे सुधरे काम। सुने री।**
**जब लग गज बल अपनो राख्यो, नेक सर्यो नही काम।**
**निर्बल हो बलराम पुकारे, आये आधे नाम। सुने री.।**

चाहे आत्म–बल कहो चाहे राम–बल कहो, चाहे अर्हन्त–बल कहो चाहे परमेष्ठी–बल कहो बात एक ही है। आत्मा और परमात्मा का अभेद है, यह मै बतला चुका हू। यदि उस बल को तुम प्राप्त करने की तैयारी मे आये हो तो यह सोचो कि उसकी प्राप्ति किस ओर हो सकती है? उसे प्राप्त करने के लिए किन उपायो का अवलम्बन करना चाहिये।

इस बल को प्राप्त करने की क्रिया है तो सीधी–सादी लेकिन क्रिया करने वाले का अन्त करण सच्चा होना चाहिए।

वह क्रिया यह है कि अपने बल को छोड दो। अर्थात् अपने बल का जो अहकार तुम्हारे हृदय मे आसन जमाये बैठा है, उस अहकार को निकाल बाहर करो। परमात्मा की शरण मे चले जाओ। परमात्मा से जो बल प्राप्त होगा वही आत्मबल होगा। जब तक तुम ऐसा न करोगे, अपने बल पर अर्थात अपने शरीर या अन्य भौतिक साधनो के बल पर निर्भर रहोगे तब तक आत्मबल प्राप्त न हो सकेगा।

जिसे तुम अपनी वस्तु कहते हो उस सबका परित्याग कर दो – सबका यज्ञ कर डालो। इस सब ऊपरी बल से जब विमुख हो जाओगे तो तुम्हारी अन्तरात्मा मे एक अपूर्व ओज प्रकाशित होगा, वही ओज आत्मबल होगा।

मनुष्य इधर–उधर भटकता फिरता है भौतिक पदार्थों को जुटाकर बलशाली बनना चाहता है। लेकिन वह किस काम आएगा? अगर आख मे आतरिक शक्ति नहीं है, तो चश्मा लगाना व्यर्थ है। दूरबीन की शक्ति किसी काम की नही। इसी प्रकार आत्मबल के अभाव मे भौतिक बल निरुपयोगी है। अरे बडे–बडे साम्राज्य भौतिक बल के सहारे कायम न रह सके। रावण जैसे पराक्रमी योद्धा को उसके भौतिक बल ने कुछ भी सहायता नहीं पहुचाई। दुर्योधन की कोटि सेना का सारा बल कुण्ठित हो गया। तुम्हारे पास कितना–सा बल है जिसके कारण तुम फूले नहीं समाते।

आत्मबली को प्रकृति स्वय सहायता पहुचाती है। दन्तकथा प्रसिद्ध है कि एक बार बादशाह अबकर महाराणा प्रताप की परीक्षा करने के लिए फकीर का भेष बनाकर आया था। उस समय महाराणा को प्रकृति से सहायता मिली थी।

समुद्र का पानी स्वभाव से स्थिर है पर पवन की प्रेरणा से वह चचल बन जाता है। पानी का स्वभाव स्थिर रहने का है परन्तु पानी का पात्र अग्नि पर रख दिया जाय तो अग्नि की प्रेरणा से पानी उबलने लगता है। इजिन मे अग्नि की प्रेरणा से पानी वाष्प रूप मे परिणत होता है और वह वाष्प ही सारी गाडी को एक जगह से दूसरी जगह ले जाती है। इस प्रकार गाडी का व्यवहार प्रेरणा पर ही निर्भर है।

ठीक इसी तरह कर्म की प्रेरणा से आत्मा अपनी गाडी चोरासी लाख योनियो मे दोडाया करता है। मगर अव आत्मा को भवभ्रमण की दोड-धूप रोक कर अपने को स्थिर करना चाहिए। आत्मा की स्थिरता के लिए कर्म रहित – अक्रिय होना आवश्यक हे।

# श्री जवाहर विद्यापीठ, भीनासर

## – एक परिचय –

स्थानकवासी जैन परम्परा मे आचार्य श्री जवाहरलाल जी म सा एक महान् क्रातिकारी सत हुए हैं। आषाढ शुक्ला अष्टमी सवत 2000 को भीनासर मे सेठ हमीरमलजी बाठिया स्थानकवासी जैन पौषधशाला मे उन्होने सथारापूर्वक अपनी देह का त्याग किया। उनकी महाप्रयाण यात्रा के बाद चतुर्विध सघ की एक श्रद्धाजलि सभा आयोजित की गई जिसमे उनके अनन्य भक्त भीनासर के सेठ श्री चम्पालाल जी बाठिया ने उनकी स्मृति मे भीनासर म ज्ञान–दर्शन चारित्र की आराधना हेतु एक जीवन्त स्मारक बनाने की अपील की। तदन्तर दिनाक 29 4 1944 को श्री जवाहर विद्यापीठ के रूप मे इस स्मारक ने मूर्त रूप लिया।

शिक्षा–ज्ञान एव सेवा की त्रिवेणी प्रवाहित करते हुए सस्था ने अपने छह दशक पूर्ण कर लिए हैं। आचार्य श्री जवाहरलालजी म सा के व्याख्यानो से सकलित, सम्पादित ग्रथो को 'श्री जवाहर किरणावली' के नाम से प्रकाशित किया जा रहा है। वर्तमान मे इसकी 32 किरणो का प्रकाशन सस्था द्वारा किया जा रहा है इसमे गुफित आचार्यश्री की वाणी को जन–जन तक पहुचाने का यह कीर्तिमानीय कार्य हे। आज गौरवान्वित है गगाशहर–भीनासर की पुण्यभूमि जिसे दादा गुरु का धाम बनने का सुअवसर मिला और ज्योतिर्धर आचार्य श्री जवाहरलाल जी म सा की कालजयी वाणी जन–जन तक पहुच सकी।

सस्था द्वारा एक पुस्तकालय का सचालन किया जाता है जिसमे लगभग 5000 पुस्तके एव लगभग 400 हस्तलिखित ग्रथ हैं। इसी से सम्बद्ध वाचनालय मे दैनिक, साप्ताहिक, पाक्षिक, मासिक– कुल 30 पत्र–पत्रिकाये उपलब्ध करवाई जाती है। प्रतिदिन करीब 50 60 पाठक इससे लाभान्वित होते हैं। ज्ञान–प्रसार के क्षेत्र मे पुस्तकालय–वाचनालय की सेवा अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है ओर क्षेत्र मे अद्वितीय है।

महिलाओ को स्वावलम्बी बनाने हेतु सस्था द्वारा सिलाई बुनाई, कढाई प्रशिक्षण केन्द्र का सचालन किया जाता है, जिसमे योग्य अध्यापिकाओ द्वारा महिलाओ व छात्राओ को सिलाई, बुनाई, कढाई व पेन्टिग कार्य का प्रशिक्षण दिया जाता है। इससे वे अपने गृहस्थी के कार्यों मे योगदान दे सकती हे और आवश्यकता पडने पर इस कार्य के सहारे जीवन मे स्वावलम्बी भी बन सकती है।

सस्था के सस्थापक स्वर्गीय सेठ श्री चम्पालाल जी बाठिया की जन्म जयन्ती पर प्रत्येक वर्ष उनकी स्मृति मे एक व्याख्यानमाला का आयोजन किया जाता है जिसमे उच्च कोटि के विद्वाना को बुलाकर प्रत्येक वर्ष अलग–अलग धार्मिक सामाजिक विषयो पर प्रवचन आयोजित किए जाते हैं।

उपरोक्त के अलावा प्रदीप कुमार जी रामपुरिया स्मृति पुरस्कार के अन्तर्गत भी प्रतिवर्ष स्नातकस्तरीय कला विज्ञान एव वाणिज्य सकाय मे बीकानेर विश्वविद्यालय मे प्रथम व द्वितीय स्थान प्राप्त करने वाले विद्यार्थियो को नकद राशि प्रशस्ति–पत्र एव प्रतीक–चिन्ह देकर सम्मानित किया जाता हे एव स्नातकोत्तर शिक्षा मे बीकानेर विश्वविद्यालय मे सर्वाधिक अक प्राप्त करने वाले एक विद्यार्थी का विशेष योग्यता पुरस्कार के रूप मे प्रशस्ति–पत्र एव प्रतीक–चिन्ह देकर सम्मानित किया जाता हे।

विद्यापीठ द्वारा ठण्ड मीठ जल की प्याऊ का सचालन किया जाता हे। जनसाधारण के लिए इसकी उपयोगिता स्वय सिद्ध है। इस प्रकार अपन बहुआयामी कार्यों से श्री जवाहर विद्यापीठ निरन्तर प्रगति–पथ पर अग्रसर हे।